जो ममत्व बुद्धि को छोड़ता है, वह परिग्रह को भी छोड़ता है ।

—आचार्य श्री हस्तीमलजी म. सा.

# जिनवाणी

परम श्रद्धेय आचार्य श्री हस्तीमलजी म. सा. के
६६वें दीक्षावर्ष के उपलक्ष्य में प्रकाशित




## अपरिग्रह विशेषांक



प्रधान सम्पादक

डॉ. नरेन्द्र भानावत



सम्पादक

डॉ. श्रीमती शान्ता भानावत




प्रकाशक

सम्यग्ज्ञान प्रचारक मण्डल

बापू बाजार, जयपुर–३०२ ००३

# जिनवाणी

*अपरिग्रह विशेषांक* : वर्ष : ४३ • अंक : ६–८

**जून–अगस्त, १९८६**
वीर निर्वाण संवत् २५१२
ज्येष्ठ–श्रावण, २०४३

प्रवन्ध सम्पादक

**प्रेमराज बोगावत**

संस्थापक

**श्री जैन रत्न विद्यालय, भोपालगढ़**

प्रकाशक

**सम्यग्ज्ञान प्रचारक मण्डल**
दुकान नं० १८२–१८३ के ऊपर
बापू बाजार, जयपुर–३०२ ००३ (राजस्थान)
फोन न० ४८९९७

सम्पादकीय सम्पर्क सूत्र

सी–२३५ ए, दयानन्द मार्ग, तिलक नगर
जयपुर–३०२ ००४ (राज०) फोन : ४७४४४

भारत सरकार द्वारा प्रदत्त रजिस्ट्रेशन नं० ३६५३/५७

सदस्यता

स्तम्भ सदस्यता : १००१ रु०
संरक्षक सदस्यता : ५०१ रु०
आजीवन सदस्यता . देश मे २५१ रु०, विदेश में ७५१ रु०
त्रिवर्षीय सदस्यता : ५५ रु०
वार्षिक सदस्यता : २० रु०
इस विशेषांक का मूल्य १० रु०

मुद्रक :

**फ्रैण्ड्स प्रिण्टर्स एण्ड स्टेशनर्स**
जौहरी बाजार, जयपुर–३०२ ००३
फोन · ४८६०४

---

# प्रकाशकीय

परम श्रद्धेय जैन आचार्य पूज्य श्री हस्तीमलजी म० सा० के ६६ वें दीक्षा वर्ष (दीक्षा सवत् १९७७, माघ शुक्ला द्वितीया, अजमेर) के उपलक्ष्य में अपरिग्रह-भाव को जागृत कर निष्काम समाज-सेवा करने की प्रेरणा देने वाली **'अपरिग्रह : विचार और व्यवहार'** विषयक सामग्री पाठकों की सेवा में प्रस्तुत करते हुए हमें प्रसन्नता एवं गौरव की अनुभूति हो रही है।

आचार्य श्री की प्रेरणा से महान् क्रियोद्धारक पूज्य आचार्य श्री रत्नचंद्रजी म० सा० की स्वर्गवास शताब्दी (सं० २००२) के पुनीत अवसर पर आज से लगभग ४१ वर्ष पूर्व सम्यक् ज्ञान प्रचारक मण्डल की स्थापना की गई थी। मण्डल द्वारा सम्यक्ज्ञान के प्रचार-प्रसार की विविध प्रवृत्तियाँ संचालित की जाती है, जिनमें मुख्य हैं—'जिनवाणी' मासिक पत्रिका का नियमित प्रकाशन, सामायिक व स्वाध्याय संघ का संचालन तथा जीवनोन्नायक सत्संस्कारवर्धक साहित्य का निर्माण एवं प्रकाशन।

अब तक सम्यक्ज्ञान प्रचारक मण्डल द्वारा आगमिक, आध्यात्मिक, धार्मिक, ऐतिहासिक, तात्त्विक, कथात्मक, स्तवनात्मक, प्रवचनात्मक, व्याख्यात्मक आदि विविध विषयक धर्म-दर्शन व साहित्य संबंधी ५० से अधिक पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी है।

ये पुस्तके संत-सतियों, विद्वानो, स्वाध्यायियों से लेकर सामान्य स्तर के सभी पाठको के लिए मननीय, पठनीय और आचरणीय रही है। कई पुस्तके पुनर्मुद्रित भी कराई गई है। उच्चकोटि के सत्-साहित्य के निर्माण एवं प्रकाशन की व्यापक योजना भी तैयार की जा रही है ताकि जीवन और समाज की सत्-साहित्य संबधी बढती हुई माँग पूरी की जा सके। कोई भी व्यक्ति ५०१ रु० प्रदान कर आजीवन साहित्य सदस्यता ग्रहण कर सकता है। साहित्य सदस्यों को उपलब्ध प्रकाशित साहित्य नि:शुल्क भेजा जाता है।

सम्यक्ज्ञान प्रचारक मण्डल की दृष्टि व्यापक और उदार रही है। जीवन को अध्यात्मप्रवण बनाने वाले विभिन्न आनुष्ठानिक तत्त्वों पर उसने सिद्धान्त और व्यवहार के स्तर पर उपयोगी साहित्य प्रकाशित किया है, जिसमे भारतीय धर्म और दर्शन विशेषकर जैन धर्म-दर्शन का निचोड़ समाहित है।

"**जिनवाणी**" मासिक पत्रिका का गत ४३ वर्षो से नियमित प्रकाशन मण्डल की विशेष उपलब्धि है। 'जिनवाणी' के 'सामायिक', 'स्वाध्याय', 'तप' 'साधना' 'ध्यान', 'श्रावक धर्म' 'जैन संस्कृति और राजस्थान' 'कर्म सिद्धान्त', आदि विषयो पर प्रकाशित विशेषांक बड़े चर्चित और विचारोत्प्रेरक रहे है। **अपरिग्रह** जैसे उपयोगी विषय पर सैद्धान्तिक और व्यावहारिक दोनों स्तरो पर जो शास्त्रीय और समाज वैज्ञानिक चिन्तन हुआ है, उसे अनुभवी सत-महात्माओ और विभिन्न क्षेत्रों के अधिकारी विद्वानों द्वारा विश्लेषणात्मक एव समीक्षात्मक ढंग से इस कृति मे प्रस्तुत किया गया है, जो आज के युग की अपरिहार्य आवश्यकता है। विभिन्न निबंधों में प्रस्तुत विचार लेखको के अपने निजी विचार है; उनसे सम्पादक अथवा सम्यक् ज्ञान प्रचारक मण्डल का सहमत होना आवश्यक नही है।

इस ग्रथ के प्रणयन मे ग्रंथ के संपादक डॉ० नरेन्द्र भानावत व विद्वान् लेखको का महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है। ग्रंथ के मुद्रण मे फ्रैण्ड्स प्रिण्टर्स एण्ड स्टेशनर्स के प्रबन्धको ने विशेष रुचि लेकर समय पर इसे पाठको के समक्ष प्रस्तुत करने में हमारी मदद की, अतः हम मण्डल की ओर से सबके प्रति हार्दिक आभार प्रकट करते है।

आशा है, इस कृति के माध्यम से अपरिग्रह-भाव का चिन्तन-मनन व्यापक बनेगा और समाज-सेवा तथा लोककल्याणकारी प्रवृत्तियो को विशेष बल मिलेगा।

**देवेन्द्रराज मेहता**
अध्यक्ष

**चैतन्यमल ढढ्ढा**
मंत्री

**सम्यग्ज्ञान प्रचारक मण्डल, जयपुर**



# अनुक्रमणिका



## प्रथम खण्ड

### अपरिग्रह : विचार

## द्वितीय खण्ड

### अपरिग्रह : व्यवहार

□ **बोधकथा/प्रसंग/सूक्ति/कविता आदि** □

□ परिशिष्ट □



□ • □

# सम्पादकीय

मनुष्य अकेला जन्म लेता है। जन्म के साथ उसके पास मांसपिण्ड रूप शरीर के अतिरिक्त और कुछ नही होता। वह अपने चारों ओर के वातावरण से परिचित होने की स्वाभाविक प्रक्रिया में ही रुदन करता है। उसका यह रुदन सृजन मे सहभागी बनता है। धीरे-धीरे उसका अपने परिवेश के प्रति संपर्क और परिचय बढता जाता है। विवेक से युक्त होकर यह परिचय और संपर्क सुन्दर और स्वस्थ समाज-निर्माण में सहायक होता है, पर जब इसके साथ विवेक नहीं रहता तो वह मोह और आसक्ति का रूप लेकर दुःख का कारण बनता चलता है। यही परिग्रह है। मानव-सभ्यता के विकास के साथ-साथ ज्यो-ज्यों विज्ञान और तकनीकी का विकास हो रहा है त्यों-त्यों परिग्रह का दवाव और वस्तु-सग्रह की प्रवृत्ति उत्तरोत्तर बढती जा रही है। यह सही है कि व्यक्ति वस्तु, परिस्थिति और विचार के बिना जीवित नहीं रह सकता और न अपना विकास ही कर पाता है। जीवन-विकास के लिए आवश्यक शर्त ही यह है कि वस्तु, परिस्थिति और विचार रूप जो साधन है, उनका दुरुपयोग न किया जाय। जीवन और समाज के विकास में इन साधनो का अधिकाधिक सदुपयोग करना ही सभ्य होना, उन्नत होना है।

जब तक शरीर है, उसके लिए उसकी प्रकृति के अनुकूल भोजन आवश्यक है। पर यह भोजन कैसा, कब और कैसे करना, इसमें सजगता बरतना जरूरी है। वह अधिक मिर्च मसालेदार न हो, मात्रा मे आवश्यकता से अधिक न हो, अपने शरीर के प्रतिकूल न हो, वह सादा और नियमित हो, तभी वह जीवन के लिए पुष्टिदायक और रसप्रद बनता है। ठीक यही बात, अन्य पदार्थो के उपयोग के सम्बन्ध में है। शरीर-रक्षा और जीवन-विकास के लिए कितने और कैसे पदार्थ आवश्यक है, इनका विवेकपूर्वक ग्रहण बुरा नही। भोजन शरीर के लिए है, शरीर भोजन के लिए नही। इसी प्रकार पदार्थ जीवन के लिए है, जीवन पदार्थो के लिए नही। पाचन तंत्र द्वारा भोजन का सारतत्त्व ग्रहण कर लिया जाता है, और निस्सार विजातीय तत्त्व छोड दिया जाता है। इसी प्रकार जीवन की स्वाभाविक आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए जो जरूरी पदार्थ है, उनको ग्रहण कर शेष पदार्थो का समाज के लिए विर्सजन करना इष्ट है।

व्यक्ति जब स्वाभाविक आवश्यकताओं को छोड़कर अस्वाभाविक इच्छाओं के घेरे मे आबद्ध हो जाता है तब उसका विवेक कुण्ठित हो जाता है, उसका व्यक्तित्व अपनी ऊर्जा खो बैठता है और अनावश्यक अनुपयोगी वस्तुओं के भार से वह दबता जाता है। उसकी उपयोग दृष्टि मंद हो जाती है और उपभोग वृत्ति अनन्त आकाश में गुलाचे भरने लगती है। अपने व्यक्तित्व की गुणवत्ता के कारण नही, बल्कि वस्तु की सचय-वृत्ति के आधार पर वह समाज मे अपने को प्रतिष्ठित करने के लिए व्यग्र बना रहता है। सामाजिक उत्सवों मे ही नही, धार्मिक अनुष्ठानों में भी वह अपने परिग्रह का प्रदर्शन कर थोथी प्रतिष्ठा को खरीदना चाहता है। पर यह स्वस्थ जीवन-दृष्टि नही है। पदार्थो का उपयोग प्रतिष्ठा-प्रदर्शन मे न होकर परोपकार मे होना चाहिये। सच्ची प्रतिष्ठा प्रदर्शन मे न होकर इष्ट के प्रति समर्पण, उदार चिन्तन और जागृत संवेदन मे है। श्रेष्ठी वह नही है जो सग्रही है, बल्कि वह है जो अपने सग्रह का उदारतापूर्वक लोक-हित मे सदुपयोग करता है। ट्रस्टी वह नही है जो आवश्यकता से अधिक वस्तुओ का संरक्षण भाव से केवल सचय करता है, बल्कि वह है जो उन वस्तुओं को उन लोगो के पास पहुँचाता है जिनको उनकी जरूरत है। नदी का स्वभाव निरन्तर बहते रहना है। जहाँ-जहाँ पानी की जरूरत होती है और जिस-जिस को जरूरत होती है, वह उससे लाभान्वित होता रहता है। नदी की तरह ट्रस्टी का दिल होना चाहिए जो देने से, बहने से, पिघलने से अपने को न रोके।

परिग्रह—अपरिग्रह की विवेचना में प्राय: कहा जाता है कि मूर्च्छा अर्थात् मोहवृत्ति परिग्रह है और मूर्च्छा से रहित होना अर्थात् पदार्थों के प्रति आसक्ति न रखना अपरिग्रह है। पर व्यवहार मे ऐसे उदाहरण अत्यन्त दुर्लभ है कि कोई विषय-सुख की अपार भोग-सामग्री के वीच रमण करता हुआ, रहता हुआ भी उससे निर्लिप्त रहे। सच तो यह है कि वस्तुओं का स्वामी रहते हुए पूर्ण अनासक्त नही हुआ जा सकता। यही कारण है कि भगवान् महावीर, बुद्ध आदि महापुरुषों ने राजसी सुख वैभव का त्याग कर सन्यास मार्ग ग्रहण किया।

ध्यान देने की वात यह है कि मनुष्य योनि मे ही पूर्ण अपरिग्रह व्रत धारण किया जा सकता है। मनुष्येत्तर पशु, देव आदि योनियो मे शरीर प्रधानत: भोग के लिए है अत: वहाँ व्रत-प्रत्याख्यान रूप संयमी जीवन विताने का अवसर और सामर्थ्य नही रहता। मनुष्य योनि भोग के लिए नही, योग के लिए है। यदि मनुष्य आत्मस्थ होकर अस्वाभाविक इच्छाओ से निवृत्त होता हुआ, अध्यात्म साधना में अग्रसर होता है तो वह देहातीत-लोकातीत होकर पूर्ण शान्ति, स्वाधीनता, चिन्मयता और अमरता की अनुभूति कर सकता है।

मनुष्य मननशील प्राणी है। अन्य प्राणियों की अपेक्षा उसमे मनस् तत्त्व

की प्रधानता है। मन की शक्ति के द्वारा वह व्यक्ति, वस्तु और परिस्थिति को जानता है। जो कुछ जानता है, उसका अपने परिवेश और परिस्थिति के अनुसार मूल्यांकन करता है। मूल्यांकन के अनुसार ही वह संवेदन अथवा अनुभवन करता है। जो अनुभव उसे सुखद लगता है उसे वह बनाये रखना चाहता है और जो अनुभव दु:खद लगता है, उसे दूर करना या हटाना चाहता है। इस प्रतिक्रियात्मक संस्कार को ही राग और द्वेष कहा गया है। दूसरे शब्दों मे इष्ट पदार्थो के प्रति प्रीति और अनिष्ट पदार्थो के प्रति अप्रीति क्रमश: राग और द्वेष है। राग सुखात्मक भाव है और द्वेष दुखात्मक भाव है। सुख के ही अन्य अनुभाव है—लोभ, मोह, भोगवृत्ति आदि। दु:ख के ही विस्तारक अनुभाव है—ग्लानि, घृणा, क्रोध, द्वेष वैर, ईर्ष्या आदि। मनुष्य मन, वचन और शरीर द्वारा जो कुछ क्रिया-व्यापार करता है। साधारणत: राग-द्वेष के वशीभूत होकर ही। इसीलिए राग-द्वेष को कर्म का बीज कहा गया है।

प्राकृतिक विधान की ओर देखें तो पता चलता है कि जब बीज को अनुकूल परिस्थितियाँ खाद, पानी, हवा, रोशनी आदि मिलते है तो वह अंकुरित होकर पल्लवित, पुष्पित होता हुआ एक से अनेक रूपो में फलित होता है। उन फलो मे जो बीज होते है उनमें एकाध बीज ऐसा अवश्य होता है जिसमें अपने जैसे अनेक बीजों को पैदा करने की शक्ति होती है। कर्मबीज का यह सिलसिला ही शरीर का कारण है, जन्म-मरण का चक्र है। जो इस चक्र मे संक्रमण करता है वह संस्कारों के वशीभूत होकर कोई न कोई सुख अथवा दु ख की प्रतिक्रिया किये बिना नही रहता। यह प्रतिक्रिया ही अशान्ति और बेचैनी का कारण है।

दार्शनिकों ने इस जगत् को नाम-रूपात्मक कहा है। नाम ही चित्त है और रूप शरीर है। जब चित्त का मन और इन्द्रियों द्वारा विषयों से सम्पर्क-स्पर्श होता है तब संवेदन के फलस्वरूप अच्छी-बुरी प्रतिक्रिया होती है, जो राग और द्वेष के कारण सुख-दु:ख का कारण बनती है। यह प्रतिक्रिया विस्तार पाती रहती है और भव-प्रपंच बढ़ता जाता है। जब मनुष्य की आवश्यकताएँ कम रहती हैं तब उसमें संस्कारगत प्रतिक्रियाएँ कम होती है लेकिन भोगवृत्ति के बढने के साथ-साथ इच्छाएँ आवश्यकताओ का रूप लेने लगती हैं। तब राग-द्वेष का क्षेत्र विस्तृत बनता जाता है। पदार्थ मे अच्छा या बुरापन रागवृत्ति के कारण होता है। जिनके प्रति राग होता है उन्हें हम अधिक परिमाण में प्राप्त करना चाहते है और वे हमारे पास अधिक समय तक बने रहें, कभी नष्ट न हो, यह तृष्णा भाव सतत बना रहता है। जो पदार्थ हमे इष्ट नही है, उनके प्रति द्वेष वृत्ति बनी रहती है। हम उन्हे नही चाहते, उन्हें नष्ट हुआ देखना चाहते है।

राग और द्वेष का मुख्य कारण भोग-बुद्धि है। हम इन्द्रिय और मन की

सहायता से इष्ट के प्रति राग और अनिष्ट के प्रति द्वेषभाव जागृत करते हुए भोग मे इतने आबद्ध हो जाते हैं कि हमारी सम्पूर्ण चेतना मूर्च्छित और जड़ हो जाती है। चेतन मन और अचेतन मन का फासला भोग-वृद्धि के कारण निरन्तर वढता जाता है। 'मै' और 'मेरापन' इतना हावी हो जाता है कि 'पर' या तो दिखाई ही नही देता या बहुत छोटे रूप मे दिखाई देता है। इससे अहं प्रबल हो उठता है और व्यक्ति यथार्थ से हटकर भ्रम में जीने लगता है, जहाँ सुख नही है वहाँ सुख समझने लगता है। यह मिथ्या दृष्टि राग-द्वेष का ही परिणाम है।

एक समय था जब व्यक्ति जीवन और व्यवहार मे सरल और सादगी-पसद था, पर आज तकनीकी विकास ने जीवन-व्यवहार को अधिकाधिक जटिल और वक्र बना दिया है। इस कारण व्यक्ति अपने तक ही सीमित रह गया है। दूसरे की संवेदनाओ को वह अनुभव ही नही कर पाता। जब व्यक्ति भोग-भूमि से ऊपर उठकर योग-भूमि मे अर्थात् चित्त और शरीर के भेद विज्ञान को समझकर चेतन और अचेतन मन के फासले को दूर करने में पराक्रमशील होता है तब उसकी बुद्धि स्थिर और सम होती है। इस अवस्था को ही स्थितिप्रज्ञ, अनासक्त योग, अपरिग्रह वृत्ति या जीवन मुक्त अवस्था कहा गया है।

मनुष्य के साथ दो तरह के विकार लगे हुए है। एक पुरातन संस्कारगत और दूसरा वर्तमान व्यवहारगत। अपने वर्तमान को सजग होकर देखने-परखने से व्यक्ति चरित्रवान बनकर प्रज्ञा मे पहुँच सकता है। अपने प्रत्येक क्षण के प्रति जागरूक रहने वाला नये कर्म नही बांधता है। उसका चिन्तन और व्यवहार सम्यक् हो जाता है। जब वह प्रज्ञा को जागृत कर लेता है तब पुरातन संस्कारो को उदय में लाये बिना ही उन्हें निर्जरित और दग्ध कर देता है और फिर उनमे फल देने की ताकत नही रहती।

इस प्रकार कर्म से अकर्म, अनित्य से नित्य और कषाय से समाय की ओर बढकर, चेतन-अचेतन मन की खाई को पाटकर, राग-द्वेष को जीता जा सकता है। यही अपरिग्रह वृत्ति का चरम लक्ष्य है। पर मनुष्य की भोग वृत्ति इतनी सूक्ष्म है कि वह वस्तु के प्रति रहे हुए परिग्रह को भले ही छोड दे परन्तु विचार और कीर्ति-कामना का जो परिग्रह है, उससे मुक्त होना अत्यन्त कठिन है। परिग्रह का यह भाव क्रोध, मान, माया, लोभ आदि कषायो के द्वारा परिपुष्ट होता है। जिस व्यक्ति के मन मे परिग्रह का भाव है, वह अपने को तनिक भी हानि पहुँचाने वाले व्यक्ति या पदार्थ के प्रति बात-बात पर क्रोध करेगा। अपने मान की पुष्टि के लिये वह दूसरो को हीन समझ कर उसके प्रति तिरस्कार की भावना रखेगा तथा अपने अहम् की तुष्टि के लिये वह अधिकाधिक संग्रह करने हेतु सम्पर्क मे आने वाले लोगो के साथ मायाचार करेगा, कथनी और करनी

में, आदर्श और व्यवहार में अन्तर रखेगा। उसका व्यक्तित्व अखंड व्यक्तित्व न होकर विखंडित हो जायेगा, टुकड़ों-टुकड़ों में बंट जायेगा। जो कुछ उसे प्राप्त नही, उसे प्राप्त करने की दौड़-धूप में वह हमेशा परेशान रहेगा और लोभ-वृत्ति के वशीभूत होकर वह सूक्ष्म से सूक्ष्म हिंसा और शोषण पर उतर जायेगा।

भगवान् महावीर ने अपने अपरिग्रह-सन्देश में कषाय वृत्तियों पर नियत्रण करने कर विशेष बल दिया है। महावीर के समय में आर्थिक व्यवस्था विशेष जटिल नही थी। अत. हिसा और परिग्रह का विवेचन धार्मिक क्रियाओं के नाम पर होने वाले क्षेत्रों में ही विशेष चर्चित रहा। उनके समय में यज्ञ आदि धार्मिक हिसा का बोलबाला अधिक था। अतः उसे रोकने के लिये उन्होंने अहिसा पर विशेष बल दिया और बाद के आचार्यो ने भी उसी संदर्भ में विशेष व्याख्या-विवेचना की।

पर आधुनिक युग में औद्योगिक क्रान्ति व तकनीकी वैज्ञानिक विकास के कारण धार्मिक अंधविश्वास तो अपेक्षाकृत कम हुए है पर आर्थिक क्षेत्र मे हिसा और शोषण का चक्र पूर्वापेक्षा तेज गति से चलने लगा है। इसे रोकने के लिये विभिन्न राजनैतिक विचारकों, दार्शनिकों ने अपने-अपने विचार दिये है। इनमें कार्लमार्क्स का चिन्तन विशेष प्रभावी बना हुआ है। मार्क्सवादी चिन्तन में स्वामित्व को नकारा नही गया है। वहाँ व्यक्ति के स्वामित्व को समाज-राज्य के स्वामित्व मे बदलने की प्रक्रिया पर बल दिया गया है, और इस बदलाव के लिये हिसा करने की भी छूट है पर महावीर ने मार्क्स से बहुत पहले स्वामित्व को बदलने का नही, वरन् स्वामित्व को नकारने का समाधान दिया। यही समाधान सुख और शान्ति का मूल आधार बन सकता है क्योकि इसमें आवश्यकताओं और इच्छाओं पर स्वैच्छिक और मानसिक नियंत्रण रहता है। और किसी के प्रति प्रतिक्रिया का भाव नही है। यह मनोवैज्ञानिक तथ्य है कि जब तक स्वामित्व बना रहता है चाहे वह व्यक्तिगत हो, चाहे समाजगत या राज्यगत, संघर्ष चलता रहता है। जहाँ संघर्ष है वहाँ हिसा है। संघर्ष और हिसा को रोकने के लिये स्वामित्व का विसर्जन आवश्यक है। महावीर के अपरिग्रह संदेश मे स्वामित्व के रूपान्तर की नहीं, उसके विसर्जन की बात को रेखांकित किया गया है।

स्वामित्व के विसर्जन भाव को पुष्ट करने के लिये भगवान् महावीर ने एक ओर अणगार धर्म की प्रतिष्ठा की तो दूसरी ओर आगार धर्म की। अणगार धर्म के धारक श्रमण नितान्त अकिंचन और अपरिग्रही होते है जबकि आगार धर्म के धारक श्रावक अपनी इच्छा और आवश्यकता की मर्यादा करते है। मर्यादा से अधिक प्राप्त सम्पत्ति को वे अपनी नही, समाज की मान कर जन-

कल्याण मे उसका उपयोग करते है। इस प्रकार महावीर ने गृहस्थ श्रावकों को उपदेश दिया कि वे शुद्ध साधनों के बल पर आवश्यकतानुसार अर्जन करें और आवश्यकता से अधिक अर्जन का जन-कल्याणकारी कार्यों में विसर्जन करें।

अर्जन और विसर्जन की यह प्रक्रिया समतावादी समाज रचना का मुख्य आधार है। यदि अपरिग्रह भाव को व्यक्ति, समाज और राष्ट्र के स्तर पर प्रयोग रूप मे लाया जा सके तो विश्व के विभिन्न तनावो से मुक्ति मिल सकती है और संघर्ष व युद्ध का अन्त हो सकता है।

यह ज्ञातव्य है कि वस्तुओं का सग्रह परिग्रह नही है, उन पर स्वामित्व परिग्रह है, समुदाय परिग्रह नही है, साम्प्रदायिकता परिग्रह है, विचारो का बाहुल्य और वैविध्य परिग्रह नही है, पर उनके प्रति कदाग्रह परिग्रह है। सच तो यह है कि अपरिग्रह और परिग्रह जीवन और समाज के प्रति एक दृष्टिकोण हैं। शरीर और संसार में रहते हुए उनके प्रति लगाव परिग्रह है और विलगाव अपरिग्रह। शरीर और संसार के पदार्थ विनाशी है, पौद्गलिक है, उत्पाद और व्यय स्वभाव वाले है तथा इनसे भिन्न चेतना अविनाशी, नित्य और स्वाधीन तत्त्व है। इस विचारणा के विकास के साथ-साथ परिग्रह भाव छूटता जाता है और अपरिग्रह भाव विकसित होता जाता है। अपरिग्रह भाव या दृष्टिकोण के विकास के लिए प्रशिक्षण की आवश्यकता है। इस प्रशिक्षण का मूल आधार आत्म-निरीक्षण और आत्मावलोकन है, जो सत-महात्माओ के सान्निध्य, सत्संग और सद्शास्त्रों के स्वाध्याय एव चिन्तन से परिपुष्ट होता रहता है।

व्यापक दृष्टि से चिन्तन करने पर यह फलित होता है कि वस्तु की भाँति अपना शरीर भी परिग्रह है। परिग्रह से छूटने के अभ्यास-क्रम में वस्तुओ के सदुपयोग करने का सामर्थ्य विकसित करना अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। वस्तु और विचार के सदुपयोग का नाम ही सेवा है। भावात्मक रूप में सेवा का क्षेत्र असीम है। हमे जो शरीर प्राप्त हुआ है इसकी परिपालना और विकास में समाज का बहुत बड़ा योगदान रहा है। अत. यह स्वस्थ्य रहे और लोकहित मे काम आये, इस भावना से इसकी सार-संभाल करना भी सेवा का अंग है। शरीर भोग के लिए नही वरन् यह दूसरों के उपयोग के लिए है, ससार की सेवा के लिए है, ऐसा समझ कर मानव-कल्याण मे इसे निष्काम भाव से समर्पित करना मानव-भव की सार्थकता है।

अपरिग्रह का विचार आज के युग की अपरिहार्य आवश्यकता है। सभी धर्मो और दर्शनो में अपरिग्रह-वृत्ति को सच्ची शान्ति और अखण्ड आनन्द का

मूल उत्स माना है। सिद्धान्त रूप में जीवन और समाज का अपरिहार्य अंग होते हुए भी अपरिग्रह-विचार व्यवहार में आत्मसात् नही हो पा रहा है। मोटे तौर से देखें तो पता चलता है कि वस्तु या धन का जो संग्रह है, उसके दो मूल हेतु है। एक संरक्षण और दूसरा शोषण। संरक्षण वृत्ति में परिश्रम और न्याय, नीति पूर्वक धन का उपार्जन किया जाता है। उसका दुर्व्यसनों में दुरुपयोग न होने के कारण स्वाभाविक आवश्यकताओ की पूर्ति के बाद वह बच रहता है तथा अर्थशास्त्रीय दृष्टि से उत्पादन के बहुविध साधनों में उसका नियोजन करने से धन की सतत गुणाकार वृद्धि होती रहती है, जैसा कि जैन समाज तथा अन्य निर्व्यसनी समाजों मे दृष्टिगत होता है। संरक्षण वृत्ति के लोग इस प्रकार से अर्जित धन का सदुपयोग शिक्षा, चिकित्सा जैसे लोकोपयोगी कार्यों में अधिकाधिक करते है। जनहित की यह प्रवृत्ति जैन धर्मानुयायियों में संख्या के अनुपात की दृष्टि से सर्वाधिक है।

पर जिनकी वृत्ति संरक्षण की न होकर शोषण की होती है, वे येन-केन प्रकारेण अधिकाधिक सग्रह करने को बेताब रहते है। घी मे गाय की चर्बी तक मिलाने में वे नही हिचकते। वस्तुओं में साधारण मिलावट आदि करना उनके लिए सामान्य बात है। ऐसे लोग अपने संचित धन का न स्वयं अपने लिए उपयोग कर पाते है और न समाज के लिए। उनका धन ढोंग, प्रदर्शन, दुर्व्यसन, फैशन-परस्ती और विलासिता मे व्यय होता है। ऐसे लोगो का आचरण जैन संस्कृति और अपरिग्रह-विचारणा के विपरीत है। इन लोगो की लक्ष्मी कमलासिनी न होकर उलूक वाहिनी होती है, जिसे दिन में भी रात अर्थात् उजाले में भी अंधेरा दिखाई देता है। यही अंधेरा उन्हे दुःखी, बेचैन और अशान्त बनाये रखता है। करोड़ो की सम्पत्ति होते हुए भी ऐसे लोग हृदय से अत्यन्त क्रूर, निर्दयी और संवेदना मे अत्यन्त गरीब होते है।

आज समाज में मध्यम वर्ग की स्थिति अत्यन्त दयनीय है। न तो वह उच्च वर्ग की भाँति सुविधाजीवी है और न निम्न वर्ग की भाँति श्रमजीवी। सुविधा और श्रम की दुविधा से ग्रस्त यह जीव सामाजिक रूढियों और धार्मिक आडम्बरों से मुक्त नही है। उच्च वर्ग के साथ प्रभुता और प्रदर्शन की होड़ में यह भी पीछे नही रहना चाहता। परिणामस्वरूप दुहरी मार और दोहरे भार से त्रस्त है यह।

गृहस्थों की बात छोडें, यदि हम देश-विदेश के वृहत् साधु-समाज की जीवन-पद्धति को देखें तो पता चलेगा कि जिन साधको ने बाहरी परिग्रह छोड़कर वैराग्य धारण किया है, उनमे से कई न्यूनाधिक रूप से आन्तरिक परिग्रह से ग्रस्त है। उन्होने बाहरी संसार छोडा है पर भीतर का संसार अधिक विस्तृत और प्रगाढ बना है, उसी का परिणाम है साम्प्रदायिक विद्वेष, धर्म के नाम पर युद्ध, हठाग्रह, आतकवाद।

अनुभूति के स्तर पर कई वार ऐसा लगता है कि व्यक्ति जव वैराग्य के पथ पर बढता है तो कंचन और कामिनी को छोड़ने में अधिक अंत.संघर्ष नही करना पड़ता। पर कीर्ति-कामना से ऊपर उठने में अधिक अत:संघर्ष करना पडता है। जो आत्म-दर्शन के वजाय प्रदर्शन में उलझ जाता है, वह साधक होकर भी आंतरिक चेतना के साथ जुडकर साधना नही कर पाता। उसका पूरा जीवन और दैनिक कार्यक्रम इसी टोह में लगे रहते हैं कि येन-केन प्रकारेण उसकी कीर्ति-कामना तुष्ट होती रहे। आज धर्म और अध्यात्म के क्षेत्र में पूजा-पाठ, प्रतिष्ठा-समारोह, भक्तो की भीड, आदि के जो प्रसंग सामने आते है उनमे आत्म-दर्शन और आत्म-साक्षात्कार की वजाय परिग्रह-प्रदर्शन का भाव अधिक परिलक्षित होता है। धर्म स्थानों मे उपदेश अपरिग्रह का और प्रतिष्ठा परिग्रह-धारी की, यह कैसा वैचित्र्य है? कैसी विडम्वना है? यहाँ ज्ञान का फल विरति और वैराग्य न होकर अहम् और अलगाव प्रतीत होता है। महावीर कभी प्रदर्शन के पीछे नही पड़े। वे आत्म-दर्शन मे ही संलीन रहे। महावीर ने धर्म के नाम पर वढती हुई हिंसा और पशु वलि का विरोध किया और प्राणी-मात्र को मैत्री और प्यार वांटा। आज के सदर्भ मे हम सोचे तो लगेगा कि उस समय धर्म के नाम पर जो हिसा थी, उससे अधिक सूक्ष्म हिसा आज अर्थ के नाम पर हो रही है। आज हमारी धर्म साधना मे भी अर्थ अर्थात् धन केन्द्र मे है। वन के द्वारा धर्म खरीदने की व्यग्रता चारो ओर दिखाई देती है। इसी का परिणाम है कि सर्वत्र यहाँ तक कि धर्म स्थलों मे भी धन आगे दिखाई देता है। महावीर ने पूणिया श्रावक की सामायिक का दृष्टात देकर समता भाव और चित्त की निर्मल वृत्ति को ही प्रधानता दी है। हम चित्त के स्थान पर वित्त को प्रवान वनाये हुए हैं।

महावीर की सावना श्रम और स्वावलम्वन की साधना थी। उपसर्ग और परिपह की साधना थी। उसमे लोक पोडा की अनुभूति, समाज के पद-दलित, असहाय और विपन्न लोगो के प्रति मैत्री और करुणा की भावना थी। हमारी सावना सुख-सुविधा को साधना वनती जा रही है। उसमे लोकपीड़ा का भाव नही, स्वार्थ क्रीडा की प्रमुखता है, उपसर्ग-परिपह से सामना नही, सुख-सुविधाओं की चाह है। महावीर का अभिग्रह वधनों से मुक्त होने के लिए है, जो वधनो मे पड़े हैं उनको मुक्त करने के लिए है, चन्दना की वेड़ियो को काट-कर भावशुद्धि के आधार पर दासी वनी हुई नारी को तथाकथित महारानियो से अधिक गौरव और प्रतिष्ठा देने के लिए है, पर हमारा अभिग्रह परिग्रह को वढाने के लिए है, कीर्ति-कामना के पोपण के लिए है।

धर्म के क्षेत्र मे ही नही राजनैतिक स्तर पर विश्व-शान्ति के लिए कार्य-रत राष्ट्र भी वैचारिक परिग्रह से त्रस्त है। शस्त्रीकरण, गुटवन्दी, शीत युद्ध की लहर आदि सव मे परिग्रह वृत्ति ही मूल कारक है। आज व्यक्ति ही नही,

विश्व के राष्ट्र उपभोक्ता संस्कृति के दीवाने है और सम्पूर्ण ज्ञान-विज्ञान की शक्ति इन्द्रियों के विषय-सेवन के क्षेत्रों को विस्तृत करने और वैषयिक सुखों की मांग बढ़ाने में लगी हुई है। जब तक उपभोग के स्थान पर उपयोग दृष्टि का विकास नही होता, तब तक वस्तु, व्यक्ति और विचार तीनों स्तरों पर परिग्रह की जकड़ बढ़ती जायेगी।

जीवन-व्यवहार में अपरिग्रह सिद्धान्त को चारितार्थ करने के लिए इच्छाओं को नियन्त्रित करते हुए परिग्रह का परिमाण करना आवश्यक है। परिमाण से ज्यादा की प्राप्ति पर उसका अपने लिए नहीं वरन् समाज के लिए उपयोग किया जाना चाहिए। यह दृष्टि विकसित होने पर शेष सृष्टि के साथ सहानुभूति, प्रेम, एकता और सेवा का भाव जागृत होता है। इस भावना के जागृत होने पर अहिसा, अनेकान्त और अनासक्ति की साधना का विकास स्वतः होता चलता है।

विचार और व्यवहार के स्तर पर अपरिग्रह भावना को पुष्ट और विकसित करने की दृष्टि से ही, अपरिग्रह साधना के अनन्य साधक परम श्रद्धेय जैनाचार्य श्री हस्तीमलजी म० सा० के ६६वें दीक्षा वर्ष (दीक्षा संवत् १९७७ माघ शुक्ला द्वितीया) के अवसर पर यह ग्रंथ प्रकाशित किया जा रहा है। आचार्य श्री ज्ञान, दर्शन रूप स्वाध्याय एवं चारित्र रूप सामायिक साधना की प्रबल प्रेरणा देते हुए जनसाधारण को आत्मशक्ति के प्रकटीकरण का मार्ग प्रशस्त कर रहे है। उन्ही के तपःपूत, निस्पृही, तेजस्वी व्यक्तित्व को यह ग्रंथ समर्पित है।

यह ग्रथ दो खडों में विभक्त है। प्रथम खंड '**अपरिग्रह : विचार** से सम्बन्धित है। इसमें अपरिग्रह विचार के विविध पक्षो पर अधिकृत विद्वानों के ३५ निवध संकलित है। द्वितोय खड '**अपरिग्रह . व्यवहार**' से सम्बन्धित है। इसमें अपरिग्रह विचार के व्यावहारिक पक्ष को विश्लेषित करने वाले विविध आयामी ३० निबंध संकलित है। इन निबधो मे जो विचार व्यक्त किये गये है, वे आज के युग की समस्याओं व विचारधाराओं को जगह-जगह स्पर्श करते चलते है। अतः इनका स्वर तीखा एव समीक्षात्मक होना स्वाभाविक है। सिद्धान्त को व्यवहार में ढालने के मार्ग में आने वाली कठिनाइयों पर भी इन निबधों में विविध दृष्टियों से विचार किया गया है। विचार-मंथन की दृष्टि से ये निबंध अपना विशेष महत्त्व और उपयोग रखते है। निबधों में प्रकट किये गये विचार लेखकों के अपने हैं और उनसे सम्पादक या प्रकाशक का सहमत होना आवश्यक नही है।

स्थान-स्थान पर अपरिग्रह भाव को पुष्ट करने वाली बोध-कथाएँ, कविताएँ, गाथाएँ, सूक्तियाँ आदि दी गयी है।

जिन विद्वान् आचार्यो, मुनियों व लेखकों ने अपनी रचनाएँ भेजकर इस ग्रन्थ को सुन्दर रूप में प्रस्तुत करने मे हमारी सहायता की है, उनके प्रति हम हार्दिक कृतज्ञता व्यक्त करते है। जैन धर्म-दर्शन के प्रसिद्ध विद्वान् और अनुभवी साधक श्री कन्हैयालाल लोढा, अधिष्ठाता, श्री जैन सिद्धान्त शिक्षण सस्थान, वजाज नगर, जयपुर का सामग्री-संकलन मे विशेष सहयोग मिला है अतः हम उनके प्रति हार्दिक आभार व्यक्त करते है। सम्यक्ज्ञान प्रचारक मण्डल के पदाधिकारियों के हम विशेष आभारी है जिनके प्रयत्न से इस उपयोगी ग्रंथ के प्रकाशन की व्यवस्था संभव हो सकी।

आशा है, इस ग्रंथ का अध्ययन-मनन अपरिग्रह भाव को पुष्ट करने एवं लोक सेवा के मार्ग पर अग्रसर होने मे प्रेरक सिद्ध होगा।

सी-२३५ए,
तिलकनगर, जयपुर—३०२ ००४

—डॉ० नरेन्द्र भानावत



# १

# अपरिग्रह : मानव-जीवन का भूषण

☐ आचार्य श्री हस्तीमलजी म० सा०

हजारों धर्मोपदेशकों के उपदेश, प्रचारकों का प्रचार और राज्य के नवीन अपराध निरोधक नियमों के बावजूद भी जनता मे पाप क्यों नही कम हो रहे, लोभ को सब कोई बुरा कहते है फिर भी देखा जाता है—कहने वाले स्वयं अपने संग्रह को बढ़ाने की ओर ही दौड़ रहे है। ऐसा क्यों ? रोग को मिटाने के लिए उसके कारणों को जानना चाहिए।

पाप घटाने के लिये भी उसके कारणों को देखना आवश्यक है। शास्त्र में आहार, भय, मैथुन, परिग्रह, क्रोध, मान, माया और लोभ आदि दस संज्ञाएँ बताई गई है। संसार के आबाल वृद्ध जीव मात्र इन संज्ञाओं से त्रस्त हैं। सामायिक के बाद, हम प्रतिदिन आलोचना करते हैं कि चार संज्ञाओं में से कोई संज्ञा की हो "तस्स मिच्छामि दुक्कड़" पर किसी संज्ञा में कमी नहीं आती। आहार, भय और मैथुन संज्ञा में अवस्था पाकर फिर भी कमी आ सकती है, पर लोभ-परिग्रह संज्ञा अवस्था जर्जरित होने पर भी कम नहीं होती। इसके लिये सूत्रकार ने ठीक ही कहा है—

"जहा लाहो तहा लोहो, लाहा लोहो पवड्ढइ।"

लाभ वृद्धि के साथ लोभ भी बढ़ता है, इसीलिए तो अनुभवियों ने कहा है—"तृष्णैका तरुणायते", समय आने पर सब में जीर्णताजन्य दुर्बलता आती है, पर करोड़ों-अरबों वर्ष बीतने पर भी तृष्णा बूढ़ी नहीं होती बल्कि वह तरुण ही बनी रहती है।

लोभेच्छा की वृद्धि के, शास्त्र में अन्तरंग और बहिरंग दो कारण बताये है। लोभ, मोह या रतिराग का उदय एवं मूर्च्छा भाव आदि अन्तर के मूल कारण है। खान-पान, अच्छा रहन-सहन, यान-वाहन, भवन-भूषण आदि दूसरे के बढ़े-चढ़े परिग्रह को देखने-सुनने से लोभ भावना बढती है। परिग्रह का चिन्तन भी लोभ वृद्धि का प्रमुख कारण है। मेरे पास कौड़ी नहीं, स्वर्ण-रत्न के आभूषण नही और अमुक के पास हैं, इस प्रकार अपनी कमी और दूसरों की बढ़ती का चिन्तन करने से परिग्रह संज्ञा बढ़ती है।

## परिग्रह घटाइये, सादगी बढ़ाइये

गॉव मे परिग्रह का प्रदर्शन कम है तो वहाँ वस्त्राभूषण आदि के संग्रह का नमूना भी अल्प दृष्टिगोचर होता है। शहर और महाजन जाति मे परिग्रह का प्रदर्शन अधिक है तो वहाँ पाप मानते हुए भी वस्त्राभूषण, धन-धान्य आदि का सग्रह अधिक दृष्टिगोचर होता है, क्योकि परिग्रह के उन साधनों से ही आदमी का मूल्याकन होता है। कितना ही व्रती, सेवाभावी, गुणी एव विद्वान् भी क्यों न हो, सादी वेश-भूषा में हो तो आदर प्राप्त नही करता, यदि बढ़िया वेश और उच्च स्तरीय आकर्षक रहन-सहन हो तो दर्शकजनों की दृष्टि मे बड़ा माना जाता है। यही दृष्टि-भेद सग्रह-वृत्ति और लोभ-वृद्धि का प्रमुख कारण है।

अपरिग्रह भाव को बढाने के लिए सामाजिक व्यवस्था और वाह्य वातावरण सादा एव प्रदर्शन रहित होना चाहिए।

आग्ल शासको की अधीनता से मुक्त होने को गाँधीजी ने सादा और विना प्रदर्शन का अल्प परिग्रही जीवन अपनाया था। बड़े-वडे धनी, उद्योगपति और अधिकारी भी उस समम सादा जीवन जीने लगे। फलस्वरूप उन दिनो सेवा और सेवावृत्ति को ऊँचा माना जाने लगा। लोगो मे न्यायनीति, सेवा और सदाचार चमकने लगा। आज फिर सामाजिक स्तर से देश को सादगी का विस्तार करना होगा, प्रदर्शन घटाना होगा। जब तक ऐसा नही किया जाय, तब तक परिग्रह का बढता रोग कम नही हो सकता।

प्रदर्शन करने वाले के मन मे ईर्ष्या, मोह और अहकार उत्पन्न होता है और दूसरो के लिये उसका प्रदर्शन, ईर्ष्या, हरणबुद्धि, लालच एव आर्त्त-उत्पत्ति मे कारण होता है, अत. प्रदर्शन को पाप-वुद्धि का कारण समझ कर त्यागना परिग्रह सज्ञा घटाने का कारण है। आज ससार मे परिग्रह की होड लगी हुई है। ऐसी परिस्थिति मे परिग्रह भाव घटाने मे निम्न भावनाएँ अत्यन्त उपयोगी हो सकती है—

१. परिग्रह भय, चिन्ता और चचलता का कारण एव क्षणभगुर है।
२. असग्रही वृत्ति के पशु-पक्षी मनुष्य की अपेक्षा सुखी और प्रसन्न रहते है।
३. परिग्रह मानव को पराधीन बनाता है, परिग्रही वाह्य पदार्थो के अभाव मे चिंतित रहता है।
४ परिग्रह की उलझन मे उलझे जीव को शान्ति नही मिलती।
५ सन्तोष ही सुख है। कहा भी है—

"गोधन, गजधन, रतन धन, कचन खान सुखान।
जव आवे सन्तोष धन, सव धन धूलि समान ॥"

६. जिसको चाह है, वह अरबों की सम्पदा पाकर भी दु खी है। चाह मिटने पर ही चिन्ता मिटती है। सन्तों ने ठीक ही कहा है—

"सन्तोषी सदा सुखी, दु खी तृष्णावान् ।"

संसार के अगणित पशु-पक्षी और कीट पतंगादि जीव, जो संग्रह नही करते, वे मानव से अधिक निश्चिन्त एवं शोक रहित है। संग्रहवान, आसक्त मानव से वह अधिक सुखी है जो अल्प संग्रही और आसक्ति रहित है। ससार की सारी संपदा किसी एक असंतोपी को मिल जाय तब भी उस लोभी की इच्छा पूर्ण नही हो सकती, क्योकि इच्छा आकाश के समान अनन्त है। ज्ञानियों ने कहा है—मानव, इस नश्वर सम्पदा के पीछे भान भूलकर मत दौड़। यह तो पापी जीव को भी अनन्त बार मिल गई है। यदि सम्पदा ही मिलानी है तो ज्ञान, दर्शन, चारित्र की आत्मिक सम्पदा मिला, जो शाश्वत आनन्द को देने वाली है, अन्यथा एक लोकोक्ति में कहा गया है—

"सुत दारा, अरु लक्ष्मी, पापी के भी होय।
संत समागम, प्रभु कथा, दुर्लभ जग मे दोय ।।"

पैसे वाले बड़े नही, बडे है सद्गुणी, जिनकी इन्द्र भी सेवा करते हैं।

## परिग्रह-मर्यादा का महत्त्व

परिग्रह-परिमाण पाँच अणुव्रतों मे अन्तिम है और चार व्रतों का संरक्षण करना एवं बढाना इसके आधीन है। परिग्रह को घटाने से हिसा, असत्य, अस्तेय, कुशील, इन चारों पर रोक लगती है। अहिसा आदि चार व्रत अपने आप पुष्ट होते रहते है। इस व्रत के परिणामस्वरूप जीवन में शान्ति और सन्तोष प्रकट होने से सुख की वृद्धि होती है। निश्चितता और निराकुलता आती है। ऐसी स्थिति उत्पन्न होने से धर्म-क्रिया की ओर मनुष्य का चित्त अधिकाधिक आकर्षित होता है। इस व्रत के ये वैयक्तिक लाभ है, किन्तु सामाजिक दृष्टि से भी यह व्रत अत्यन्त उपयोगी है। आज जो आर्थिक वैषम्य दृष्टिगोचर होता है, इस व्रत के पालन न करने का ही परिणाम है। आर्थिक वैषम्य इस युग की एक बहुत बड़ी समस्या है। पहले बडे-बड़े भीमकाय यंत्रो का प्रचलन न होने के कारण कुछ व्यक्ति आज की तरह अत्यधिक पू जी एकत्र नही कर पाते थे; मगर आज यह बात नही रही। आज कुछ लोग यन्त्रों की सहायता से प्रचुर धन एकत्र कर लेते है तो दूसरे लोग धनाभाव के कारण अपने जीवन की अनिवार्य आवश्यकताओं की पूर्ति करने से भी वचित रहते है। उन्हे पेट भर रोटी, तन ढकने को वस्त्र और औषध जैसी चीजे भी उपलब्ध नही। इस स्थिति का सामना करने के लिए अनेक वादो का जन्म हुआ है। समाजवाद, साम्यवाद, सर्वोदयवाद आदि इसी के फल है। प्राचीन काल मे अपरिग्रहवाद के द्वारा इस समस्या का समाधान किया जाता था। इस वाद की विशेपता यह है कि यह धार्मिक रूप मे स्वीकृत

है। अतएव मनुष्य इसे बलात् नही, स्वेच्छा पूर्वक स्वीकार करता है। साथ ही धर्मशास्त्र महारंभी यन्त्रों के उपयोग पर पाबंदी लगा कर आर्थिक वैपम्य को उत्पन्न नही होने देने की भी व्यवस्था करता है। अतएव अगर अपरिग्रह व्रत का व्यापक रूप में प्रचार और अंगीकार हो तो न अर्थ वैपम्य की समस्या विकराल रूप धारण करे और न वर्ग संघर्ष का अवसर उपस्थित हो। मगर आज की दुनिया धर्मशास्त्रों की बात सुनती कहाँ है। यही कारण है कि संसार अशान्ति और संघर्ष की क्रीड़ा भूमि बना हुआ है और जब तक धर्म का आशय नही लिया जायगा, तब तक इस विषम स्थिति का अन्त नही आएगा।

देशविरति धर्म के साधक (श्रावक) को अपनी की हुई मर्यादा से अधिक परिग्रह नही बढाना चाहिए। उसे परिग्रह की मर्यादा भी ऐसी करनी चाहिए कि जिससे उसकी तृष्णा पर अकुश लगे, लोभ में न्यूनता हो और दूसरे लोगों को कष्ट न पहुँचे।

सर्वविरत साधक (श्रमण) का जीवन तो और भी अधिक उच्चकोटि का होता है। वह आकर्षक शब्द, रूप, गध, रस और स्पर्श पर राग और अनिष्ट शब्द आदि पर द्वेष भी नहीं करेगा। इस प्रकार के आचरण से जीवन मे निर्मलता बनी रहेगी। ऐसा साधनाशील व्यक्ति चाहे अकेला रहे या समूह में रहे, जंगल में रहे, या समाज मे रहे, प्रत्येक स्थिति मे अपना व्रत निर्मल बना सकेगा।

### स्वाध्याय की भूमिका

परिग्रह वृत्ति को घटाने में स्वाध्याय की असरकारी भूमिका होती है। स्वाध्याय वस्तुतः अन्तर में अलौकिक प्रकाश प्रकट करने वाला है। स्वाध्याय आत्मा में ज्योति जगाने का एक माध्यम है, एक प्रशस्त साधन है, जिससे प्रसुप्त आत्मा जागृत होती है, उसे स्व तथा पर के भेद का ज्ञान होता है। स्वाध्याय से आत्मा में स्व-पर के भेद के ज्ञान के साथ वह स्थिति उत्पन्न होती है, निरन्तर वह भूमिका बनती है, जिसमे आत्मा स्व तथा पर के भेद को समझने मे प्रति-क्षण जागरूक रहती है। संक्षेप में कहा जाय तो स्वाध्याय के द्वारा स्व-पर के भेद का ज्ञान प्राप्त होता है। जिस प्रवुद्ध आत्मा को स्व तथा पर के भेद का ज्ञान प्राप्त हो गया, उसकी पौद्गलिक माया से ममता स्वतः ही कम हो जायगी।

### ममता घटने पर दान की प्रवृत्ति

स्व-पर के भेद का बोध हो जाने की स्थिति मे ही अपने शरीर पर साधक की ममता कम होगी। शरीर एवं भोज्योपभोज्यादि पर ममता कम होने पर वह तप करने को उद्यत होगा। भौतिक सामग्री पर ममता घटेगी, तभी व्यक्ति के अन्तर्मन में दान देने की प्रवृत्ति बलवती होगी। ममता घटेगी

तभी सेवा की वृत्ति उत्पन्न होगी, क्योंकि ये सारी चीजें ममता से सम्बन्धित है। आलोचना का व्यक्ति के स्वयं के जीवन-निर्माण से सम्बन्ध है। आलोचना वस्तुतः व्यक्ति के स्वयं के जीवन निर्माण का प्रमुख साधन है, जबकि दान स्व और पर दोनों के जीवन-निर्माण का साधन है। दान का सम्बन्ध दूसरे लोगों के साथ स्वधर्मी बन्धुओ के साथ आता है और इसमें स्व-कल्याण के साथ पर-कल्याण का दृष्टिकोण अधिक होता है। इसका मतलब यह नही है कि दान देते समय दानदाता द्वारा स्व-कल्याण को पूर्णतः ठुकरा दिया जाता है। क्योंकि पर-कल्याण के साथ स्व-कल्याण का अविनाभाव सम्बन्ध है। पर-कल्याण की भावना जितनी उत्कृष्ट होगी, उतना ही अधिक स्व-कल्याण स्वतः ही हो जायगा। जो स्व-कल्याण से विपरीत होगा, वह कार्य व्यावहारिक एवं धार्मिक, किसी पक्ष में स्थान पाने लायक नही है।

तो दान की यह विशेषता है कि वह स्व और पर दोनों का कल्याण करता है। दान देने की प्रवृत्ति तभी जागृत होगी जब कि मानव के मन में अपने स्वत्व की, अपने अधिकार की वस्तु पर से ममता हटेगी। ममत्व हटने पर जब उसके अन्तर में सामने वाले के प्रति प्रमोद बढ़ेगा, प्रीति बढेगी और उसे विश्वास होगा कि इस कार्य मे मेरी सम्पदा का उपयोग करना लाभकारी है, कल्याणकारी है, तभी वह अपनी सम्पदा का दान करेगा।

किसान अपने घर में संचित अच्छे बीज के दानों को खेत की मिट्टी में क्यों फैंक देता है ? इसीलिये कि उसे यह विश्वास है कि यह बढ़ने-बढाने का रास्ता है। अपने कण को बढ़ाने का यही माध्यम है कि उसे खेत में डाले। जब तक बीज को खेत मे नही डालेगा, तब तक वह बढेगा नही। पेट में डाला हुआ कण तो खत्म हो जायगा, जठराग्नि से जल जायगा किन्तु, खेत में, भूमि मे डाला हुआ बीज फलेगा, बढ़ेगा। ठीक यही स्थिति दान की भी है। थोडा सा अन्तर अवश्य है।

बीज को खेत मे डालने की अवस्था में किसान की बीज पर से ममता छूटी नही है। बीज को खेत मे फैंकने में अधिक लाभ मानता है, इसलिये फैंकता है। पर हमारे धर्म पक्ष मे दान की इस तरह की स्थिति नही है। दान की प्रवृत्ति मे जो अपने द्रव्य का दान करता है, वह केवल इस भावना से ही दान नही करता कि उससे उसको अधिक लाभ होगा, बल्कि उसके साथ यह भावना भी है कि—यह परिग्रह दुःखदायी है, इससे जितना अधिक स्नेह रखूँगा, मोह रखूँगा, यह उतना ही अधिक क्लेशवर्द्धक तथा आर्त्त एवं रौद्र-ध्यान का कारण बनेगा।

'स्थानांग' सूत्र मे श्रावक के जो तीन मनोरथ बताये गये है, उनमे पहले मनोरथ में परिग्रह-त्याग को महती निर्जरा का महान् कारण बताते हुए उल्लेख किया गया है—

"तिहि ठाणेहि समणोवासए महाणिज्जरे महापज्जवसाणे भवइ तं जहा-कया ण अहं अप्पं वा बहुअं वा परिग्गहं परिचइस्सामि,....एवं समणसा सवयसा सकायसा जागरमाणे समणोवासए महाणिज्जरे महापज्जवसाणे भवइ।"

अर्थात्—तीन प्रकार के मनोरथों की मन, वचन और क्रिया से भावना भाता हुआ श्रावक पूर्वोपार्जित कर्मो को बहुत बड़ी मात्रा में नष्ट और भवाटवी के बहुत बड़े पथ को पार कर लेता है। परिग्रह घटाने सम्बन्धी मनोरथ इस प्रकार हैं—अरे! वह दिन कब होगा, जब मैं अल्प अथवा अधिकाधिक परिग्रह का परित्याग कर सकूँगा।

'स्थानाग' सूत्र मे जिस प्रकार श्रावक के तीन मनोरथों का वर्णन किया गया है, उसी प्रकार साधु के तीन मनोरथों का भी उल्लेख है। गृहस्थ का जीवन व्रत-प्रधान नही, शील प्रधान और दान-प्रधान है। साधु का जीवन संयम-प्रधान एवं तप-प्रधान है। गृहस्थ के जीवन की शील और दान ये—विशेषताएँ है। गृहस्थ यदि शीलवान् नही है तो उसके जीवन की शोभा नही। जिस प्रकार शीलवान् होना गृहस्थ जीवन का एक आवश्यक अग है, उसी तरह अपनी सचित सम्पदा मे से उचित क्षेत्र में दान देना, अपनी सम्पदा का विनिमय करना और परिग्रह का सत्पात्र मे व्यय करना, यह भी गृहस्थ-जीवन का एक प्रमुख भूषण और कर्तव्य है।

### धर्मस्थान में अपरिग्रही बनकर आना चाहिए

धर्मस्थान में आने वाले भाई-बहिनों से यह कहना है कि सबसे पहले ध्यान यह रखा जाय कि अपरिग्रहियो के पास जाते है तो वे ज्यादा-से-ज्यादा अपरिग्रहियो का रूप धारण करके जाये। हम लोग क्या है? अपरिग्रही। हमारे पास सोने का कन्दोरा है क्या? नही, बढिया सूट है क्या? नही। हमारे पास पैसा होने की शंका है क्या? नही, हमारे पास सिहासन भी रजत का, सोने का, हीरा-मोती जटित है क्या? नही। जैन साधु अपने पास एक फूटी कौडी भी नही रख सकता यहाँ तक कि चश्मे की डण्डी मे किसी धातु की कील भी हो तो हमारे काम नही आयेगा। जब तक दूसरा नही मिले, तब तक भले ही रखे।

आपके सन्त इतने अपरिग्रही और आप धर्मस्थान में आवे तो सोचे कि बढिया सूट पहन कर चलें। बाई सोचती है कि सोने के गोखरू हाथों मे पहन ले, सोने की लड गले मे डाल ले, सोने की जजीर कमर मे बांध लें, यहाँ तक कि माला के मनके भी लकडी चन्दन के क्यो हो, चांदी के दानों की माला बनवा ले।

इस प्रकार आप धर्मक्रिया मे परिग्रह रूप धारण करेगे, जरा-जरा सी लेने-देन की सामग्री मे परिग्रह से मूल्याकन होगा तो चिन्ता पैदा होगी या

नहीं ? चोरी होगी तो आप कितनों को लपेटे मे लेंगे ? वेतन पर काम करने वाले कार्यकर्ता भी लपेटे में आयेंगे, कमेटी के व्यवस्थापक भी लपेटे में आयेंगे।

दूसरे लोग कहें न कहे लेकिन हम अपरिग्रही हैं, इसलिए कहता हूँ कि अपरिग्रह के स्थान पर तो ज्यादा से ज्यादा अपरिग्रह रखने की ही भावना आनी चाहिए।

## अपरिग्रह : मानव-जीवन का भूषण

परिग्रह की ममता कब कम होगी ? जबकि स्व का अध्ययन करोगे। अपने आप को समझ लोगे तो जान लोगे कि सोने से आदमी की कीमत नही है। आप समझते है कि गले में सोने की लड़ होगी तो लोग सेठ समझेंगे। कई युवक और बुजुर्ग बैठे हैं जिनके गले में सोने की लड़ नही है, कुर्ता या कमीज पहन कर चले आते हैं तो क्या उनका सेठाइपना खत्म हो जायेगा ? सेठ नहीं समझकर यह समझेंगे कि कोई मुनीम है ? चार अगुलियो मे चार सोने की बींटिया पहन रखी है और सन्तों की अगुलियो मे एक भी बीटी नही है तो क्या संतों मे सन्तपना नहीं होगा ? होगा।

एक बाई की भावना अठाई करने की है। इस चातुर्मास में नही होगी तो कब होगी ? लेकिन घरवाला कहता है कि अभी मत कर। अभी मेरी हैसियत खर्चा करने की नही है।

एक बाई से यह पूछा कि आप व्याख्यान मे क्यों नही आती ? वह कहने लगी—"बापजी ! जी तो घणो ही टूटे है कि व्याख्यान मे आऊँ पण काई करूँ, अकेली हूँ पैरण ने जेवर नही है। बिना दागीना पहने जाऊँ तो घर की इज्जत जावे।" आपने इस तरह का वातावरण समाज मे बना रखा है। इस वातावरण के कारण व्याख्यान मे आने से वंचित रहना पड़ता है। यह गलत रूप है। सोने के आभूषणो से कीमत नही, लेकिन आत्मा की कीमत है सदाचार से, प्रामाणिकता से, सद्गुणो से। सत्य और क्रियावादी होना भूषण है। दान चाहे देने के लिए पास मे कुछ भी नही हो, जो भी आवे उसका योग्यता के कारण सम्मान करना चाहिए। तिरस्कार करके नही निकालना यह हाथ का भूषण है। गुणवान को नमस्कार करना यह सिर का भूषण है। परिग्रह को घटाकर सत्सग में जाना, कही किसी की सहायता के लिए जाना यह पैरो का भूपण है। सत्सग मे ज्ञान की प्राप्ति होगी।

मनुष्य का शरीर यदि सोने से लदा हुआ है लेकिन वह सद्गुणी नही है तो निन्दनीय है।*



*आचार्य श्री के प्रवचन से श्री सजीव भानावत द्वारा सम्पादित।

२

# इच्छा-सरोवर और परिमाण की पाल

☐ आचार्य श्री नानालालजी म० सा०

पाप और साँप दोनो ही जगत् में भयंकर माने जाते है। दोनों से बचकर रहना विवेकी मनुष्य के लिये अनिवार्य है। प्रभु महावीर ने जिन महापापो से बचने के लिये व्रतों का विधान किया है, उनमें पाँचवां व्रत परिग्रह से विरत होना बताया है। परिग्रह एक प्रकार का पाप है, क्योकि वह मानव को पतन के गहरे गर्त में डाल देता है। परिग्रह वह भयंकर ग्राह है, जिसने समस्त संसार को बुरी तरह पकड़ रखा है। यह वह बन्धन है, जिससे सारी दुनिया बंधकर परेशान हो रही है। आत्मिक शान्ति और विश्व शान्ति के लिये यह अत्यन्त बाधक और घातक है। इसीलिये जैन धर्म ने आध्यात्मिक और सामाजिक दृष्टिकोण से परिग्रह को पाप बताकर अपरिग्रह को व्रतो मे स्थान दिया है।

परिग्रह पाप के दो रूप है—इच्छा और मूर्च्छा। इच्छा मे अप्राप्त को प्राप्त करने की कामना होती है और मूर्च्छा मे जो प्राप्त है उस पर तीव्र ममत्व भाव या आसक्ति होती है। जगत् में इच्छा रूप परिग्रह का विस्तार बहुत अधिक है। क्योंकि इच्छाएँ आकाश की तरह अनन्त और असीम है। इच्छाओं का कभी अन्त नही आता। मनुष्य की आयु का तो एक दिन अन्त आ जाता है परन्तु इच्छाओं का सहसा अन्त नही होता। मनुष्य की देह बूढ़ी हो जाती है, परन्तु इच्छा, तृष्णा और आशा कभी बूढ़ी नही होती। इच्छाएँ पानी मे उठने वाली तरंगो के समान है। एक इच्छा पूरी नहीं होती कि सौ दूसरी इच्छाएँ पैदा हो जाती है।

जिस प्रकार स्थिर शान्त सरोवर मे कोई व्यक्ति ककर या मिट्टी के ढेले फेंकता है तो तुरन्त उसमे लहरे उठने लगती है। उस ककर या मिट्टी के ढेले के वजन और उसे फेंकने की गति के अनुरूप ही तीव्र-मंद लहरे उठा करती है। ठीक इसी प्रकार मनुष्य के मन में ज्योंही कोई इच्छा प्रविष्ट होती है त्योंही उसकी तीव्र-मन्द गति और प्रवलता-निर्वलता के अनुरूप मानस में लहरें उठने लगती है। अर्थात् वह मूल इच्छा अनेक छोटी-मोटी तरगो को जन्म देती है। इस प्रकार शान्त एवं स्थिर मन-मस्तिष्क मे तूफान उठने लगता है, हलचल मच जाती है, वह अशान्त और चंचल हो जाता है।

मनुष्य की असीमित इच्छाएँ सदा से सघर्ष का कारण रही है। दुनिया में होने वाले भीपण महायुद्धो के मूल में ये ही उद्दाम इच्छाएँ रही हुई है। चाहे

वह महाभारत का युद्ध हो, चाहे वह कोणिक-चेड़ा का संग्राम हो, चाहे आज के युग में लड़े गये विश्व युद्ध हो - सबके मूल में धन और सत्ता की उद्दाम लालसा, असीम अभिलाषा और अमर्यादित इच्छाएँ हैं। लाखों लोगों की हत्या, भीषण नर-सहार, लूटपाट, चोरी, डकैती, छल-कपट, बेईमानी आदि सब पापों के मूल में परिग्रह का पिशाच काम कर रहा है। अनियंत्रित इच्छाओं की बदौलत ही ससार में सारे पाप हो रहे है। 'प्रश्न व्याकरण' में इस बात को स्पष्ट करते हुए कहा है कि—

"परिग्रह के कारण लोग हिसा करते है, असत्य भाषण करते है, बड़ी-बड़ी चोरियाँ, डकैतियाँ, परिग्रह के कारण होती हैं, मिलावट, तोल-माप की गड़बड़ी, जालसाजी, व्यभिचार, अपहरण, बलात्कार आदि पाप परिग्रह के कारण होते है।"

इस प्रकार शास्त्रकारों ने समस्त पापों का उत्पत्ति स्थान परिग्रह को बताया है। कोई भी ऐसा पाप कर्म नहीं है जो परिग्रह के निमित्त से न होता हो।

## पापों का केन्द्र : परिग्रह

परिग्रह पाप-बन्ध का कारण है। 'भगवती' के दूसरे शतक में गणधर इन्द्रभूति गौतम स्वामी के प्रश्न के उत्तर में श्रमण भगवान महावीर ने कहा— गौतम ! इच्छा, मूर्च्छा और गृद्धि से क्रोध, मान, माया और लोभ रूप चार कषायों का तादात्म्य सम्बन्ध है। जहाँ परिग्रह होता है वहाँ क्रोधादि चार कषाय अवश्य होते हैं और जहाँ क्रोधादि चार कषाय होते है, वहाँ परिग्रह आदि पाप अवश्य होते है। इस प्रकार परिग्रह, क्रोध, मान, माया और लोभ इन पापानुबन्ध-चतुष्टय का जनक है। परिग्रह समस्त पापों का केन्द्र है। समस्त पाप परिग्रह से उत्पन्न होते है।

अपनी निकृष्ट इच्छाओ, गलत महत्त्वाकांक्षाओं एवं वस्तु के प्रति आसक्ति तथा मोह-ममता को लेकर ससार के बड़े-बड़े पाप होते है। जहाँ इच्छा-मूर्च्छा नही होती या सीमित होती है, वहाँ प्रायः पाप कर्म नहीं होता।

## संग्रह-बुद्धि : विषमता का कारण

पदार्थो के प्रति इच्छा और मूर्च्छा होती है, तब उनको संग्रह करने की बुद्धि होती है। इच्छा-मूर्च्छा होने से उस पदार्थ की ओर से संतुष्टि नही होती, भले ही वह पदार्थ उसे चाहे जितनी संख्या में या चाहे जितनी मात्रा में मिल जाए, तृप्ति उसे नही होती। संसार में आज जो दुःख की प्रचुरता है वह प्रायः संग्रह-बुद्धि का फल है।

मानव शरीर तब तक स्वस्थ रहता है जब तक उसके हर अवयव को रक्त का प्रवाह मिलता रहता है। जब शरीर के किसी भी भाग में रक्त का प्रवाह रुक जाता है, तब शरीर में दर्द होने लगता है। क्या आज के समाज का दर्द भी यही नही है ? जब तक गृहस्थ समाज के हर अवयव तक धन का प्रवाह पहुँचता है तब तक समाज पीड़ित नही होता। जब यह धन-प्रवाह कुछ लोगो तक पहुँच कर रुक जाता है या एक के पास जमा हो जाता है तो समाज मे पीड़ा का प्रारम्भ हो जाता है। आज के समाज की पीड़ा है - धन का कुछ हाथो में एकत्रित हो जाना।

यह मानना पडेगा कि एक ओर पहाड़ होगा तो दूसरी ओर खाई होगी। सम्पत्ति जब कुछ ही स्थानों पर संग्रहीत होगी तो दूसरे लोगों को उससे वचित रहना पड़ेगा। सामाजिक विषमता का यही कारण है। एक ओर पदार्थों का अम्बार लगा है, इनको इतने पदार्थो की आवश्यकता नही, दूसरी ओर ऐसे लोग भी है, जिनके पास उन पदार्थो का अभाव है, वे उन पदार्थो के उपभोग से वचित है। कुछ लोगों के पास धन का अत्यधिक संग्रह है, जबकि दूसरे लोग एक-एक पैसे के लिये तरस रहे है। एक ओर अत्यधिक अन्न कोठारों मे जमा है, जबकि दूसरी ओर अन्न के दाने के अभाव मे हाहाकार मचा हुआ है। एक ओर सन्दूको मे वस्त्र पड़े सड रहे है, उन्हे दीमक खा रहे है, दूसरी ओर लोग सर्दी से ठिठुर रहे है। कुछ के पास सीमा से अधिक जमीन है, कुछ लोगों के पास जमीन ही नही है। इस प्रकार की विषमता सग्रहचोरी या जमाखोरी की देन है।

सग्रह से मुख्यतया दो बुराइयाँ जन्म लेती है—विलास और क्रूरता। जब संग्रह के रूप मे परिग्रह बढ जाता है तो आलस्य, अकर्मण्यता, दूसरे के श्रम पर गुलछर्रे उड़ाने की वृत्ति, विलासिता आदि दुर्गुण आ जाते है। परिग्रही व्यक्ति चाहता है कि उसके मार्ग मे कोई बाधक न बने। दूसरे चाहे मरे या जीये, उसे कोई मतलब नही होता। उसे दूसरो के सुख-दुःख की जरा भी परवाह नही होती। रोम का सम्राट नीरो इसी प्रकार का क्रूर व्यक्ति था। कहते है कि रोम जल रहा था तब भी वह अपने ही मौज-शौक में लीन था।

संग्रह वुद्धि के पीछे मूल आशय यह रहता है कि वे सग्रहीत पदार्थ व्यक्ति को सुख देते है। परन्तु यह धारणा निर्मूल और भ्रान्तिपूर्ण है। तत्त्वदर्शी पुरुषो का चिन्तन और अनुभव इससे विपरीत है। वे तो कहते है कि परिग्रह अनर्थो का मूल है, अशान्ति का कारण है, दुःख रूप है, बन्धन रूप है, पाप का कारण है, दुर्गति का हेतु है। उन्होंने धन और परिग्रह को अभिशाप माना है। कहा है—

"दु.खमेव धन-व्याल विष विध्वस्त चेतसाम् ।
अर्जने रक्षणे नाशे पुंसां तस्य परिक्षये ।।"

धन रूपी विषधर के विष से जिनका चित्त खराब हो गया है, उन लोगों को सदैव दुःख ही दुःख रहता है। उन्हें धनोपार्जन में दुःख होता है, रक्षा करने में भी दुःख होता है और धन के नाश या व्यय में भी दुःख होता है। महाकवि शेक्सपियर ने कहा है—

"मनुष्यों की आत्मा के लिये सोना निकृष्टतम विष है। इस दुःखमय विश्व में धन का विष अन्य विषों की अपेक्षा अधिक मारक और संहारक होता है।"

महान् दार्शनिक लूथर ने कहा है कि—हे परमात्मा ! मैं तेरा आभारी हूँ कि जो तूने मुझे निर्धन बनाने की कृपा की। ऐसा न करता तो मुझे तेरी उपस्थिति का भान न होता।

संसार का धनकुबेर हेनरी फोर्ड ने अपनी डायरी में लिखा है—धन का अभिशाप तो मै इसी जीवन में भोग रहा हूँ। धन की अधिकता के कारण सारा जीवन अनियन्त्रित वासनाओं और कामनाओं में बीतने से आज मेरी स्थिति ऐसी हो गई है कि विपुल सम्पत्ति के होते हुए भी मुझे चाय के अतिरिक्त और कुछ पी लेने के लिये डॉक्टरों ने मना कर दिया है।

अत्यधिक संग्रह करने के कारण अनेक प्रसंगों में व्यक्ति को जन-आक्रोश का शिकार होना पड़ता है। उसकी जिन्दगी और धन-सम्पत्ति सदा संकट में रहती है। किसी भी क्षण वह लूट ली जा सकती है, राज्य-शासन द्वारा छीन ली जा सकती है या अन्य तरीको से उस व्यक्ति को उससे वंचित होना पड़ता है। अतएव परिग्रह को, धन-सम्पदा को सुख का कारण समझना भ्रान्ति ही है। भगवान् महावीर तो स्पष्ट फरमाते है कि—

"वित्तेण ताणं न लभे पमत्ते"

प्रमत्त व्यक्ति धन-सम्पदा को त्राण रूप, शरण रूप मानता है परन्तु वह धन उसके लिये त्राण रूप नही होता।

इसलिये यह मानना कि धन या परिग्रह मनुष्य को सुखी बनाता है, बहुत बड़ी भ्रान्ति है। यदि ऐसा होता तो सर्वज्ञ परमात्मा तीर्थंकर देव न राज्य-पाट, धन वैभवादि छोड़ते और न अपरिग्रह का उपदेश ही देते।

## इच्छा-सरोवर और परिमाण की पाल

बिना ओर-छोर वाले इच्छा के सरोवर की अनिष्टकारिता और अरमणीयता को दूर करने के लिये उसके चारों ओर परिमाण की पाल बाँध देनी चाहिये। ऐसा करने से उस सरोवर की अनिष्टकारिता भी दूर हो जाती है

और उसके स्वरूप मे रमणीयता भी आ जाती है। इसीलिये भगवान् महावीर ने परिग्रह की अनिष्टता को दूर करने के लिये श्रावको को इच्छा विधि परिमाण करने का निर्देश और उपदेश दिया है।

प्रभु महावीर द्वारा श्रावकों के लिये उपदिष्ट इच्छा परिणाम व्रत का आश्रय लेने से परिग्रह की विषाक्तता कम हो जाती है। यह वह मणि है जो परिग्रह के विष को दूर कर देती है। इस व्रत को स्वीकार करने से गृहस्थ श्रावक का कोई भी व्यावहारिक कार्य रुकता नही, न विकास कार्य मे रुकावट ही होती है, बल्कि आत्म-चिन्तन, भगवद्भक्ति, धर्म ध्यान आदि कार्य निश्चिन्तता-पूर्वक कर सकता है। वह निराकुलता के साथ गार्हस्थ्य जीवन सुख-शान्तिपूर्वक चला सकता है। इच्छाओ और तृष्णाओं के भार से आक्रान्त व्यक्ति का जीवन अशान्त, चिन्तातुर और मशीन की तरह व्यस्त बना रहता है परन्तु जिसने इच्छाओ और तृष्णाओ पर परिमाण की पाल द्वारा नियन्त्रण कर लिया हो, वह व्यक्ति उक्त सभी परेशानियो से बच जाता है और अत्यन्त सुख शान्तिपूर्ण निराकुलतामय जीवन आनन्दपूर्वक जीता है। अमर्यादित इच्छाओ वाला व्यक्ति न तो शान्ति से खा-पी सकता है, न निश्चिन्तता से जीवनयापन कर सकता है और न प्रभु भक्ति या आत्म कल्याण ही कर सकता है। उसके पास सारे ससार का वैभव आ जाए तो भी वह अशान्त ही बना रहेगा। इस अशान्ति को हटाने का एक ही मार्ग है और वह है—इच्छाओ का परिमाण करना। इच्छा परिमाण व्रत स्वीकार कर लेने से सब प्रकार की अशान्ति दूर हो जाती है।

इच्छा परिमाण व्रत स्वीकार करने वाला महा परिग्रह से बच जाता है। क्योंकि उसने इच्छाओं को सीमित कर दिया है। इस कारण जितने अंश मे उसकी इच्छा शेष है, उतने अंश के परिग्रह के सिवाय शेष समस्त परिग्रह से वह निवृत्त हो जाता है। उसे सम्पूर्ण परिग्रह की क्रिया नही लगती, अपितु जितने अंश में परिग्रह रहा है उसकी ही क्रिया लगती है। इसलिये वह महापरिग्रही न रहकर अल्प परिग्रही हो जाता है। जितना परिग्रह शेष है, उसमें भी वह जल-कमलवत निर्लिप्त रहता है तो उसी भव मे, नही तो सात-आठ भवों मे मोक्ष प्राप्त कर सकता है। यद्यपि उसने पूर्णतया परिग्रह नही त्यागा है तथापि आंशिक रूप से परिग्रह त्याग एवं इच्छा परिमाण किया है, अतः उतने अशो मे वह जन्म-मरण के कष्टो से छूट जाता है, नीच गति का पथिक होने से बच जाता है, या तो वह सुगति मे जाता है या मुक्ति पथ का पथिक हो जाता है।

इच्छा परिमाण व्रत स्वीकार करने वाला व्यक्ति कभी इस बात से चितित या दुःखी नही होता कि उसकी वस्तु कोई छीन लेगा, या नष्ट कर देगा। वस्तुओ के प्रति उसकी आसक्ति सहज रूप से कम हो जाती है अतः उसके लिये दुःख का कोई कारण नहीं रहता। इसके विपरीत महापरिग्रही व्यक्ति मृत्यु के

समय या पुण्य की हीनता से उन वस्तुओं को छूटती हुई जानकर घोर कष्ट का अनुभव करता है। शास्त्र के कथनानुसार महापरिग्रही को मरते समय आर्त्त-रौद्र ध्यान आता है, जो दुर्गति का कारण है। इच्छा परिमाणव्रती श्रावक के पास ऐसा दुःख कभी नही फटकता।

एक सघन वृक्ष है। उसका सहारा एक बन्दर भी लेता है और पक्षी भी। पक्षी अपने पखो के आश्रय पर रहता है, वृक्ष के साथ उसका लगाव नही होता, अतएव वृक्ष के गिर पड़ने पर पक्षी को दुःख नही होता परन्तु बन्दर वृक्ष को अपना मानकर रहता है, अतएव वृक्ष के गिरने से बन्दर को बहुत दुःख होता है। यही अंतर इच्छा परिमाण व्रतधारी श्रावक मे और व्रत न लेने वाले परिग्रही में होता है। इच्छा परिमाण करने वाले को अपनी मर्यादा से गृहीत पदार्थों का आधार छूट जाने पर भी पक्षी की तरह दुःख नहीं होता क्योंकि वह उन पदार्थो पर भी उतनी ममता नही रखता जिससे दुःख हो। इच्छा परिमाण न करने वाले को पदार्थों के छूट जाने पर बन्दर की तरह बहुत दुःख होता है।

## इच्छा परिमाण व्रत

इच्छा परिमाण व्रत का अर्थ है—धन-धान्यादि पदार्थों की इच्छा को मर्यादित करना, सीमित करना। सम्पूर्ण अपरिग्रह व्रत को अंगीकार करने वाला तो संसार के समस्त पदार्थों पर से इच्छा और मूर्च्छा का त्याग करता है लेकिन इच्छा परिमाण व्रतधारी को संसार के समस्त पदार्थों पर से इच्छा-मूर्च्छा का त्याग नही करना पड़ता। उसे उन्हीं पदार्थों पर से इच्छा-मूर्च्छा का त्याग करना पडता है जो पदार्थ महा परिग्रह मे माने जाते है या जिन पदार्थों की इच्छा निकृष्ट है, दूसरों के लिये घातक है।

इच्छा परिमाण व्रत के ग्रहणकर्ता को इस बात का संकल्प करना होता है कि वह इन-इन पदार्थो से अधिक पदार्थो पर स्वामित्व का ममत्व नहीं रखेगा, न उन पदार्थो के अतिरिक्त किसी पदार्थ की इच्छा करेगा। आंशिक रूप से परिग्रह से विरत होकर महापरिग्रही न होने की जो प्रतिज्ञा ली जाती है, उसे भी इच्छा परिमाण व्रत कहते है।

इच्छा परिमाण व्रत का उद्देश्य दुनिया भर के समस्त पदार्थों की विस्तृत इच्छाओं से अपने मन को खीचकर एक सीमित दायरे में कर लेना है। इच्छा परिमाण में मर्यादा जितनी कम होगी उतना ही दुःख और संसार-भ्रमण कम होगा। क्योंकि उसका ध्येय तो एक दिन परिग्रह या इच्छा का सर्वथा त्याग करने का होता है। वह अपनी मंजिल तक तभी पहुँच सकता है, जब इच्छा-मूर्च्छा को न्यून से न्यूनतम कर लेगा। श्रावक का उद्देश्य इच्छा और मूर्च्छा

